ISBN 81-7119-185-1

राहुल-वाङ्मय
खण्ड : एक—जीवन-यात्रा—जिल्द : 1



प्रथम संस्करण : 1994

पहली आवृत्ति : 1998

मूल्य
1500 रुपये
(जीवन-यात्रा : खण्ड एक—4 जिल्दें)

प्रकाशक
राधाकृष्ण प्रकाशन प्राइवेट लिमिटेड
2/38, अंसारी रोड, दरियागंज
नयी दिल्ली-110002

साज-सज्जा : प्रशान्त

लेज़र कम्पोज़िंग
कम्प्यूटेक सिस्टम
मानसरोवर पार्क, दिल्ली-110032

मुद्रक
हिन्दुस्तान ऑफसेट प्रिंटर्स
शाहदरा, दिल्ली-110032



---

RĀHUL VĀNGMAYA
Part-1 : Jeevan yātrā : 4 Volumes
Rs. 1500.00

# राहुल-वाङ्मय

## एक महत्वपूर्ण प्रकाशन योजना

मूर्धन्य और अन्तर्राष्ट्रीय ख्यातिप्राप्त विद्वान, अप्रतिम विभूति महापंडित राहुल सांकृत्यायन के हिंदी एवं संस्कृत लेखन का विषयवार ग्यारह खंडों–लगभग पचास जिल्दों–में क्रमशः प्रकाशन

खण्ड एक–चार जिल्द : **मेरी जीवन-यात्रा (आत्मकथा)**–भाग 1 से 5 (सन 1893 से 9 अप्रैल 1956 तक) राहुलजी द्वारा स्वयं लिखित जीवन-यात्रा और 10 अप्रैल '56 से 15 अप्रैल 1963 तक श्रीमती कमला सांकृत्यायन द्वारा प्रस्तुत तथ्यपरक संस्मरणात्मक जीवन-गाथा।

खण्ड दो–चार जिल्द : **जीवनी और संस्मरण**–सरदार पृथ्वीसिंह, वीर चन्द्रसिंह गढ़वाली, घुमक्कड़ स्वामी, सिंहल घुमक्कड़ जयवर्द्धन, कप्तान लाल, जिनका मैं कृतज्ञ, कार्ल मार्क्स, लेनिन, स्तालिन, माओ-चे-तुंग की महत्वपूर्ण जीवनियाँ तथा नये भारत के नये नेता, मेरे असहयोग के साथी, अतीत से वर्तमान, बचपन की स्मृतियाँ, सिंहल के वीर और विभिन्न व्यक्तियों पर अप्रकाशित-असंकलित लेख : संस्मरण।

खण्ड तीन–पाँच जिल्द : **धर्म, संस्कृति एवं दर्शन**–महामानव बुद्ध, बुद्धचर्या, धम्मपद, पाँच बौद्ध दार्शनिक, बौद्ध संस्कृति, तिब्बत में बौद्ध धर्म, मज्झिमनिकाय, विनयपिटक, दीघनिकाय, खुद्दकनिकाय, दर्शन-दिग्दर्शन, वैज्ञानिक भौतिकवाद, इस्लाम धर्म की रूपरेखा, और विविध प्रकाशित-अप्रकाशित लेख-इतिहास पुराण, शैव धर्म का इतिहास, पंजाब : संस्कृति का संगम, भारतीय संस्कृति के दो रक्षा द्वीप, संन्यासी अखाड़ों की जनतन्त्रता आदि।

खण्ड चार–चार जिल्द : **यात्रा वृत्तांत, देश-विदेश दर्शन**–घुमक्कड़शास्त्र, यात्रा के पन्ने, किन्नर देश में, कुमाऊँ, गढ़वाल, जेतवन-श्रावस्ती, हिमाचल प्रदेश, जौनसार-देहरादून, लद्दाख-यात्रा, दार्जिलिंग परिचय, तिब्बत में सवा वर्ष, मेरी तिब्बत यात्रा, मेरी यूरोप यात्रा, सोवियत भूमि, सोवियत-मध्य एशिया, एशिया के दुर्गम खंडों में, चीन में क्या देखा, चीन में कम्यून, और विविध प्रकाशित एवं अप्रकाशित लेख–उत्तरी एवं पश्चिमी भारत के बौद्ध स्थल (मैं ल्हासा कैसे पहुँचा), ल्हासा में, त्रेनम की ओर, लौटते समय नेपाल में आदि लेख, नेपाल, लंका, जापान, ईरान आदि।

खण्ड पाँच–पाँच जिल्द : **ज्ञानकोश, शोध ग्रंथ**–शासन शब्दकोश, राष्ट्रभाषा कोश, विज्ञान शब्दावली-प्रत्यक्ष शरीर आदि, तिब्बती-हिंदी कोश भाग-1 एवं भाग-2, तिब्बती संस्कृत कोश, सरहपाद दोहाकोश (हिंदी छायानुवाद सहित)

खण्ड छह–चार जिल्द : **विज्ञान, समाज एवं राजनीति**–विश्व की रूपरेखा, मानव समाज, भारत में अंग्रेजी राज्य के संस्थापक (अनुवाद), आज की समस्याएँ, क्या करें, तुम्हारी क्षय, राहुल जी का

अपराध, दिमागी गुलामी, मानव की कहानी (जया, जेता को पत्र), संविधान का मसौदा (अनुवाद), बाईसवीं सदी, साम्यवाद ही क्यों, कम्युनिस्ट पार्टी का इतिहास, कम्युनिस्ट क्या चाहते हैं, सोवियत न्याय, आज की राजनीति, भागो नहीं (दुनिया को) बदलो, रामराज्य और मार्क्सवाद।

खण्ड सात–चार जिल्द : **इतिहास एवं पुरातत्व**–अकबर, मध्य एशिया का इतिहास भाग-1, मध्य एशिया का इतिहास भाग-2, ऋग्वेदिक आर्य, पुरातत्व निबंधावली के लेख, आजमगढ़ की पुराकथा, तथा अन्य लेख–वैशाली का प्रजातंत्र, हमारा पुराना भूगोल, भारत में मानव-विकास, प्रागैतिहासिक युग में किन्नर, और गंगा पुरातत्वांक की भूमिका।

खण्ड आठ–सात जिल्द : **कथा साहित्य, नाटक एवं साहित्यालोचन**–जीने के लिए, सिंह सेनापति, जय यौधेय, राजस्थानी रनिवास, मधुर स्वप्न, सतमी के बच्चे, वोल्गा से गंगा, बहुरंगी मधुपुरी, कनैला की कथा, विस्मृत यात्री, दिवोदास (सप्त सिंधु), तीन नाटक (जपनियाँ के राछछ, देश रक्षक, जरमनवा की हार निश्चय), पाँच नाटक (ई हमार लड़ाई, दुनमुन नेता, नईकी दुनिया, जोंक, मेहरारून की दुरदसा), शैतान की आँख, विस्मृति के गर्भ में, जादू का मुल्क, सोने की ढाल, शादी, दाखुंदा, जो दास थे, अनाथ, अदीना, सूदखोर की मौत, पालि काव्य-धारा, पालि साहित्य का इतिहास, बौद्ध सिद्ध साहित्य, हिंदी काव्य-धारा (अपभ्रंश), दक्खिनी हिंदी काव्य-धारा, तुलसी रामायण, हिंदी (अपभ्रंश) के प्राचीनतम कवि और कविताएँ, हिंदी भाषा की प्राचीनता, नये युग में हिंदी, एशिया में हिंदी, अवधी की बेटी हिंदी ?, राष्ट्रभाषा की जननी कौरवी, हिंदी परिभाषाओं का निर्माण, अंग्रेजी के हिमायती, अंग्रेजी शिक्षा का माध्यम क्यों हो ? आदि-आदि लेख तथा आदि हिंदी की कहानियाँ और गीतें, हिंदी-साहित्य का वृहद इतिहास भाग-16 से लेख एवं भूमिका।

खण्ड नौ–चार जिल्द : **संस्कृत, प्राकृत-अनुवाद एवं टीका**–संस्कृत पाठमाला (पाँच भाग), संस्कृत काव्य-धारा, अभिधर्म कोश : वसुबंधु-टीका : शांतरक्षित, विज्ञप्तिमात्रतासिद्धि, प्रमाणवार्तिक-स्ववृति, हेतुविंदु (धर्मकीर्त्ति), सम्बन्ध परीक्षा (धर्मकीर्ति), निदान सूत्र, महापरिनिर्वाण सूत्र, सूत्रकृतांग।

खण्ड दस–पाँच जिल्द : **संस्कृत तालपोथियाँ : सम्पादित**–वादन्याय (धर्मकीर्ति), प्रमाणवार्तिक (धर्मकीर्ति), अध्यर्द्ध शतक (मातृचेट), विग्रह व्यावर्तनी (नागार्जुन), प्रमाणवार्तिकभाष्य, प्रमाण-वार्तिकवृतिः प्रमाणवार्तिक स्ववृति : टीका, विनयसूत्र (गुणप्रभ)।

खण्ड ग्यारह : **प्रकीर्णक**–तिब्बती शिक्षा : भाषा-पाठावली, व्याकरण : 'सेलेक्टेड एसेज' के लेख, पत्र एवं डायरी तथा परिशिष्ट : राहुल जी का संक्षिप्त जीवन-क्रम, व्यक्तित्व एवं कृतित्व, प्रकाशित पुस्तकों की सूची–पुस्तक का नाम, प्रथम प्रकाशन का वर्ष, पृष्ठ संख्या, प्रकाशक, राहुल जी द्वारा संग्रहीत अमूल्य ग्रंथलिपियों, तालपत्रीय पोथियों की सूची–ग्रंथ का नाम, भाषा, मूल/टीका, लेखक, पांडुलिपि : मूल/फोटो/नकल, संग्रहालय का नाम, अन्य संग्रहित सामग्री–चित्र, मूर्तियाँ, आदि–विवरण एवं संग्रहालय के नाम सहित, तथा अनुक्रमणिका।

सभी खण्डों, सभी जिल्दों का आकार 10"X7-1/2"–डबल क्राउन : 20X30 आठ पेजी होगा।

प्रबुद्ध पाठकों और हिंदी-सेवियों से निवेदन है कि इस महत्वपूर्ण प्रकाशन-योजना के लिए अपने सुझाव और यदि उनके पास अथवा उनकी जानकारी में राहुलजी से सम्बन्धित कोई और सामग्री या सूचना हो तो उसे भेजने की कृपा करें।

–प्रकाशक

# प्रकाशकीय

मूर्धन्य और अंतर्राष्ट्रीय ख्यातिप्राप्त विद्वान, अप्रतिम विभूति महापंडित राहुल सांकृत्यायन के जीवन और लेखन–उनके विराट व्यक्तित्व एवं बहुआयामी कृतित्व को जानने-पहचानने का बुनियादी साधन है उनकी आत्मकथा–उनकी लिखी 'मेरी जीवन-यात्रा'।

राहुल सांकृत्यायन साधु थे, बौद्ध भिक्षु थे, यायावर थे, इतिहासकार और पुरातत्ववेत्ता थे, नाटककार और कथाकार थे और थे जुझारू स्वतंत्रता-सेनानी, किसान-नेता, जन-जन के प्रिय नेता। उनके अनन्य मित्र भदंत आनंद कौसल्यायन के शब्दों में, "उन्होंने जब जो कुछ सोचा, जब जो कुछ माना, वही लिखा, निर्भय होकर लिखा। चिंतन के स्तर पर राहुल जी कभी भी न किसी सांप्रदायिक विचार-सरणी से बँधे रहे और न संगठन-सरणी से। वह 'साधु न चले जमात' जाति के साधु पुरुष थे।"

इस साधु पुरुष, विलक्षण लेखक के वाङ्मय के इस पहले खण्ड की पहली जिल्द में है 'मेरी जीवन-यात्रा' का पहला भाग : 9 अप्रैल 1893 से अप्रैल 1927 तक के जीवन का लेखा-जोखा। और है उनकी वैचारिक यात्रा के साथ ही भारतीय समाज की सामाजिक-सांस्कृतिक विकास-यात्रा को समझने का प्रयास।

राहुलजी के प्रारंभिक जीवन के चित्र नहीं मिलते। 'राहुल संग्रहालय' में उपलब्ध चित्रों में से कुछ चुने हुए चित्र विभिन्न खण्डों की विभिन्न जिल्दों में दिये गये हैं।

प्रकाशन में जहाँ जो भी त्रुटियाँ रह गयी हैं, उनके लिए हम हृदय से क्षमाप्रार्थी हैं।

# विषयानुक्रम

**नव प्रकाश : 1915-22 ई.**



**राजनीति-प्रवेश : 1921-27 ई.**



**परिशिष्ट**

# केदार से राहुल

## नामवर सिंह

**मेरी जीवनयात्रा** का सबसे बड़ा आकर्षण है कनैला के केदारनाथ पाँड़े का महापण्डित राहुल सांकृत्यायन में रूपान्तरण। जीवन की यह यात्रा अन्य यात्राओं से कितनी लम्बी है ! कितनी दुर्गम ! कितनी साहसिक ! कितनी रोमांचक ! और कितनी सार्थक !

लेकिन यह यात्रा कोरी 'यात्रा' नहीं है और न ही 'यायावरी' या 'घुमक्कड़ी' ! राहुल जी बहुत बड़े घुमक्कड़ थे, इसमें कोई संदेह नहीं। किन्तु कभी-कभी लगता है कि उन्होंने अपने चारों ओर कवच की तरह घुमक्कड़ी का एक मिथक गढ़ लिया था। केदारनाथ पाँड़े घुमक्कड़ी के कारण महापण्डित राहुल सांकृत्यायन नहीं बने ! घुमक्कड़ होने से पहले केदारनाथ पाँड़े घर के भगोड़े थे।

सिद्धार्थ की तरह केदारनाथ भी एक दिन घर से भाग निकले। कारण निश्चय ही और था, लेकिन वह नहीं जिसका उन्होंने अत्यधिक प्रचार किया है : 'बचपन में "मैंने नवाजिन्दा बाजिन्दा की कहानी (खुदराई का नतीजा) पढ़ी। उसमें बाजिन्दा के मुँह से निकले 'सैर कर दुनिया की गाफिल जिन्दगानी फिर कहाँ'—इस शेर ने मेरे मन और भविष्य के जीवन पर बहुत गहरा असर डाला, यद्यपि वह लेखक के अभिप्राय के बिल्कुल विरुद्ध था।" यह घटना 1903 की है। उस समय केदारनाथ की उम्र दस वर्ष की थी।

लेकिन **मेरी जीवनयात्रा** (1) में इसके ठीक बाद अगले ही पृष्ठ पर एक और घटना का उल्लेख है, जो स्वयं लेखक के शब्दों में इस प्रकार है :

"1904 की गर्मी चल रही थी।··· बहसा-बहसी के बाद कई घंटा रात चढ़े तिलक चढ़ा। ब्याह भी हो गया। उस वक्त ग्यारह वर्ष की अवस्था में मेरे लिए यह तमाशा था। जब मैं सारे जीवन पर विचारता हूँ, तो मालूम होता है, **समाज के प्रति विद्रोह का प्रथम अंकुर पैदा करने में इसने ही पहला काम किया।** 1908 ई. में जब मैं 15 साल का था, तभी से मैं इसे शंका की नजर से देखने लगा था, 1909 के बाद से तो मैं **गृहत्याग** का बाकायदा अभ्यास करने लगा, जिसमें भी इस 'तमाशे' का थोड़ा-बहुत हाथ जरूर था।··· 1909 के बाद घर शायद ही कभी जाता था, 1913 के बाद को तो वह भी खत्म-सा हो गया, और 1917 की प्रतिज्ञा के बाद तो आजमगढ़ जिले की भूमि पर पैर तक नहीं रखा (1943 से पहले)।"

इस वृत्तान्त से स्पष्ट है कि गृहत्याग का भाव केदार में ब्याह के कारण पैदा हुआ। "समाज के प्रति विद्रोह का प्रथम अंकुर पैदा करने में इसने ही पहला काम किया।" 1904 के बाद से 1917 तक के घटनाक्रम का जो विवरण सिलसिलेवार दिया गया है, उसके समानान्तर इस अवधि की 'यात्राओं' को रखकर देखें तो यही नतीजा निकलता है। कलकत्ता तक 'पहली उड़ान' 1907 और 'दूसरी उड़ान' 1909 में। 'वैराग्य का भूत' 1910 में और 'भूत' के प्रभाव में अयोध्या, हरिद्वार, गंगोत्री-जमुनोत्री, केदारनाथ-बदरीनाथ की यात्रा। 1911 में संस्कृत की पढ़ाई के लिए काशी-प्रस्थान और काशी-प्रवास काल में जानलेवा मंत्र-साधना। 1912-13 में परसा मठ में वैष्णव साधु होकर रामउदारदास नाम-ग्रहण। 1913 में दक्षिणा पथ की यात्रा—मुख्यतः तिरुमिशी के उत्तरार्धी

मठ में आवास—नया नाम दामोदराचारी। 1914 से आर्यसमाज की ओर आकर्षण और एक आर्यसमाजी प्रचारक के रूप में आगरा, लाहौर आदि की यात्रा—1920 तक। कहने की आवश्यकता नहीं कि घुमक्कड़ी का यह चक्कर ब्याह के बाद ही शुरू हुआ और इसका एक ही अर्थ था—घर से दूर रहना।

इसी की चरम परिणति है 1916 की वह भीष्म प्रतिज्ञा : "अब से पचास वर्ष की उम्र खतम होने तक फिर आजमगढ़ जिले की सीमा के भीतर भी कदम न रखूँगा।"

**मेरी जीवनयात्रा** (1) में इस प्रसंग का विवरण अत्यंत मार्मिक है।

1916, अहरौरा रोड स्टेशन।

"जिसका डर था, आखिर वही बात हुई। अभी टिकट बँटने न पाया था कि पिताजी प्लेटफार्म पर पहुँच गए। वह हाँप रहे थे। उन्होंने 9-10 मील की यात्रा विना साँस लिये दौड़ते या तेजी से चलते तै की थी।··· वह मुझे देखते ही फूट-फूटकर रोने तथा उलाहना देने लगे। प्लेटफार्म पर लोग जमा हो गए। वह चिल्ला रहे थे—क्यों मुझे मार रहे हो ? मुझे भी अपने साथ ले चलो, आदि। उनकी बातों में पिछले साल की अर्ध-विक्षिप्तता का भी हल्का-सा असर था। मैंने एक बार हिम्मत बाँधकर कहा—आखिर, कब तक आप मुझे बाँधकर रखेंगे।

मैंने महेशपुरा की यात्रा स्थगित की, और दो टिकट लेकर बनारस की ओर रवाना हुआ। ट्रेन में और उससे भी ज्यादा बनारस स्टेशन पर मैंने ठंडे दिल से उन्हें समझाना शुरू किया—मैं आपके भावों को, आपकी बेकरारी को समझता हूँ; किन्तु साथ ही मेरा जीवन भी किसी भविष्य की लालसा रखता है, जिसकी जो अस्फुट झाँकी मुझे मिल रही है, उसके कारण जबर्दस्त से जबर्दस्त खतरे, मृत्यु के साक्षात् दर्शन तक भी अब मुझको अपने पथ से विचलित नहीं कर सकते। मैं कनैला के अयोग्य हूँ, मैं आपके काम का नहीं रहा। यदि ऐसा करना था, तो मुझे गाय-भैंस की चरवाही में लगा दिये होते, मेरी दुनिया कनैला की सीमा से परिसीमित हो जाती। अब जोर देने का भयंकर परिणाम होगा, आपको मेरे जीवन से हाथ धोना होगा।

इसका उनके दिल पर असर हुआ। अंतिम उत्तर जिस तरह उनके मुख से यकायक निकला, उसकी आशा नहीं हो सकती थी। उन्होंने कहा—अब मैं तुम्हारे रास्ते में बाधक नहीं होऊँगा, किन्तु साथ ही मैं भी कनैला न जाकर यहीं बनारस ही में अपने जीवन को विता दूँगा।

अपने वचन के पूर्वार्द्ध को उन्होंने ठीक से पालन किया। यही उनका अंतिम दर्शन था।

मैंने प्रतिज्ञा की—अब से पचास वर्ष की उम्र खतम होने तक फिर आजमगढ़ जिले की सीमा के भीतर भी कदम न रखूँगा।"

सवाल यह है कि पूरे आजमगढ़ जिले की सीमा के भीतर भी कदम न रखने की प्रतिज्ञा क्यों ? सिर्फ कनैला या पन्दहा ही क्यों नहीं ? राहुल जी को डर किस बात का था ? फिर पचास वर्ष की उम्र की पाबंदी क्यों ? आजीवन क्यों नहीं ? प्रतिज्ञा निश्चय ही भीषण है, लेकिन इसके पीछे हिसाब-किताब भी अच्छा-खासा है ! और कहना न होगा कि इस हिसाब-किताब का कुछ अर्थ है !

जो हो, पिता को पीड़ा पहुँचाने का अनुताप राहुल जी के मन में बना रहा। एक तरह से उन्होंने अपने असमय विवाह के लिए पिता को दण्ड दिया था गृहत्याग के रूप में। इसका प्रायश्चित्त राहुल जी ने अपनी अद्वितीय कृति 'बुद्धचर्या' (1930) के समर्पण द्वारा किया। यह समर्पण एक प्रकार से पिता का तर्पण भी है। समर्पण के शब्द ध्यातव्य हैं :

> 'मेरे गृहत्याग से जिनके अ-वार्धक्य जीवन के अंतिम वर्ष दुःखमय बन गए;
> उन्हीं सांकृत्य-सगोत्र, मलाँव-पांडेय, स्वर्गीय पिता
> श्री गोवर्धन की स्मृति में।'

वैसे, बुद्ध के समान राहुल भी अपने गाँव वापस लौटे थे—पचास वर्ष की उम्र खत्म होने पर 1943 ई. में। यह वह समय है जब केदारनाथ पाँड़े महापण्डित राहुल सांकृत्यायन हो चुके थे। एकदम सम्यक् सम्बुद्ध !

**मेरी जीवनयात्रा** (2) में इस पुनरागमन का वर्णन विस्तृत है, किन्तु प्रसंगवश केवल ग्रामवासिनी उस प्रथम

पत्नी से सम्बद्ध अंश ही यहाँ प्रस्तुत है :

"भोजन समाप्त हुआ। हम उटना ही चाहते थे कि कपड़ों में ढँकी एक मूर्ति ने मेरे पैरों पर गिरकर रोना आरम्भ करना चाहा। मैं तुरन्त चलने को उठ खड़ा हुआ। खैर, रोना वहीं रुक गया। रोनेवाली कौन थी, कह नहीं सकता, न मुझे वतलाया गया। मेरे नाम से शैशव में घरवालों ने जो ब्याह किया था, उसे तो घर के साथ ही तीन दशाब्दियों पहिले ही मैं छोड़ चुका था।"

1943 में राहुल जी "कपड़ों से ढँकी" जिस रोती हुई "मूर्ति" से एकदम अनजान वनकर चलने के लिए उठ खड़े हुए थे, उसी के अंतिम दर्शन करने 1957 में फिर कनैला पहुँचे। इस मार्मिक प्रसंग का पूरा विवरण इस प्रकार है :

"कनैला छोड़ने से पहिले अपनी प्रथम परिणीता को देखने का निश्चय कर चुका था। अव वह चारपाई पकड़े थीं। देखकर करुणा उभर आना स्वाभाविक था। आखिर मैं ही कारण था जो इस महिला का आधी शताब्दी का जीवन नीरस और दुर्भर हो गया। मैं प्रायश्चित्त करके भी उसको क्या लाभ पहुँचा सकता था ? एक बार देखा। वह अपने आँसुओं को नहीं रोक सकी। फिर मैं घर से बाहर चला आया।"

यह प्रसंग 'मेरी जीवनयात्रा' के किसी भाग में नहीं है, क्योंकि 1956 के वाद की 'जीवनयात्रा' तो महापण्डित ने लिखी ही नहीं। यह मर्मस्पर्शी प्रसंग जिस पुस्तक में वर्णित है उसका नाम है 'कनैला की कथा' और यही वह पुस्तक है जिसे अपनी 'प्रथम परिणीता' को समर्पित करके राहुल ने प्रायश्चित्त का प्रयास किया है। समर्पण के शब्द हैं :

'उस प्रथम परिणीता को जिसका सारा जीवन मेरी महत्त्वाकांक्षाओं का शिकार हुआ।'

अब तक जिस ब्याह को ब्याह न माना और जिस स्त्री को अपनी पत्नी के रूप में स्वीकार नहीं किया, उसी को अव 'प्रथम परिणीता' का सम्मान दिया और साथ ही अपनी महत्त्वाकांक्षाओं की भर्त्सना भी की।

पचास की उम्र में जहाँ करुणा का नामोनिशान न था, चौंसठ की उम्र में करुणा स्वाभाविक हो उठी। रूपान्तरण की प्रक्रिया का एक चरण यह भी है।

तात्पर्य यह कि बाल-विवाह केदारनाथ पाँड़े के जीवन की एक निर्णायक घटना है और गृहत्याग उसकी प्रथम प्रतिक्रिया, जिसे राहुल जी ने सामाजिक विद्रोह के प्रथम अंकुर की संज्ञा दी है। संन्यास इस विद्रोह का ही एक रूप है जिसके तहत केदारनाथ पाँड़े साधु रामउदारदास हुए। यदि वे इतने ही से संतुष्ट होकर रह जाते तो हजारों वैष्णव साधुओं के बीच एक और साधु वनकर खो जाते। किन्तु ज्ञान की प्यास ने उन्हें चैन न लेने दिया और 'किं करोमि क्व गच्छामि' की चिन्ता साधु रामउदारदास को आर्यसमाज के पास ले गई। उल्लेखनीय है कि 'मेरी जीवनयात्रा' में राहुल जी ने एक को 'वैराग्य का भूत' कहा है तो दूसरे को 'नव प्रकाश' ! 'मेरी जीवनयात्रा' (1) में इस समय की मनःस्थिति पर प्रकाश डालते हुए राहुल जी ने लिखा है : "आचारियों के अति संकीर्ण तथा वैरागियों के अपेक्षाकृत उदार, तो भी संकीर्ण वायुमंडल से निकलकर आर्यसमाज में आने पर मुझे मानसिक विचार-स्वातंत्र्य का मूल्य मालूम होने लगा। मुसाफिर विद्यालय में 'करोड़ों वर्षों' से स्थापित आचार-धर्म-सम्बन्धी परम्परा पर भी हम खुली तौर से नुक्ताचीनी कर सकते थे। 'यस्तर्केणानुसंधत्ते स धर्म वेद नेतर' के महामंत्र को सुनकर मेरा रोआँ-रोआँ आर्यसमाज तथा स्वामी दयानन्द के प्रति कृतज्ञ था।" यह बात 1916 की है। उन दिनों 'स्वदेश' और 'स्वधर्म' को रामउदार वावा अभिन्न समझते थे और राष्ट्रीय स्वतंत्रता के लिए इतनी बेकरारी थी कि सशस्त्र चेष्टा के लिए प्राण देनेवाले स्वेच्छा-सेवकों की जरूरत पड़ती तो वे उनमें पहिले नाम लिखाते।

आर्यसमाज का प्रभाव कब तक बना रहा, निश्चित रूप से कुछ कहना कठिन है, किन्तु इतना निश्चित है कि 1921 में रामउदारदास असहयोग-आन्दोलन में कूद पड़े और इस प्रकार धर्म के साथ देश की राजनीति में प्रवेश कर गए। इस क्रम में 1922 में छै महीने बक्सर जेल में और फिर 1923 से 1925 तक लगभग दो साल हजारीबाग जेल में कैद भुगतनी पड़ी। हजारीबाग जेल के दिनों की वैचारिक स्थिति के बारे में 'मेरी जीवन यात्रा' (1) सूचित करती है कि "आर्यसमाज के विचारों की कट्टरता कम होने लगी, और बौद्ध धर्म की

ओर झुकाव बढ़ा। वेद की निर्भ्रान्तता पर सन्देह होने लगा, किन्तु ईश्वर पर विश्वास अब भी था।"

यदि विचार-यात्रा जीवन-यात्रा का ही अंग है तो सबसे बड़ा मोड़ केदारनाथ के विचारों में 1927 में आया जब वे श्रीलंका के विद्यालंकार विहार विद्यापीठ पहुँचे और रामउदारदास से त्रिपिटकाचार्य राहुल सांकृत्यायन हुए। **मेरी जीवनयात्रा** (2) में इस वैचारिक परिवर्तन का वर्णन करते हुए राहुल जी ने लिखा है :

"ढाई हजार वर्ष पहिले के समाज और समय में बुद्ध के युक्तिपूर्ण सरल और चुभनेवाले वाक्यों का मैं तन्मयता के साथ आस्वाद लेने लगा। त्रिपिटक में आए मोजिज़ें और चमत्कार अपनी असम्भवता के लिए मेरी घृणा के पात्र नहीं, बल्कि मनोरंजन की सामग्री थे। मैं समझता था, पच्चीस सौ वर्षों का प्रभाव उन ग्रंथों पर न हो, यह हो नहीं सकता। असम्भव बातों में कितनी बातें बुद्ध ने वस्तुतः कहीं, इसका निर्णय आज नहीं किया जा सकता, फिर राख में छिपे अंगारों या पत्थरों से ढँके रत्न की तरह बीच-बीच में आते बुद्ध के चमत्कारिक वाक्य मेरे मन को बलात् अपनी ओर खींच लेते थे। जब मैंने कालामों को दिये बुद्ध के उपदेश–किसी ग्रंथ, परम्परा, बुजुर्ग का ख्याल कर उसे मत मानो, हमेशा खुद निश्चय करके उस पर आरूढ़ हो–को सुना तो हठात् दिल ने कहा–यहाँ है एक आदमी जिसका सत्य पर अटल विश्वास है, जो मनुष्य की स्वतंत्र बुद्धि के महत्त्व को समझता है। जब मैंने मज्झिम निकाय में पढ़ा–बेड़े की भाँति मैंने तुम्हें धर्म का उपदेश दिया है, वह पार उतरने के लिए है, शिर पर ढोए-ढोए फिरने के लिए नहीं; तो मालूम हुआ, जिस चीज को मैं इतने दिनों से ढूँढ़ता फिर रहा था, वह मिल गई।"

बुद्ध के सत्य की झलक मिल तो गई, लेकिन अभी तक ईश्वर से मुक्ति नहीं मिल पाई थी। यह अटक बाकी थी। इस कारण तीव्र अन्तर्द्वंद्व था। एक शाम टहलते समय सहसा यह दुविधा भी मिट गई। राहुल जी के शब्दों में, "ईश्वर और बुद्ध साथ नहीं रह सकते, यह साफ हो गया, और यह भी स्पष्ट मालूम होने लगा, कि ईश्वर सिर्फ काल्पनिक चीज है, बुद्ध यथार्थवक्ता है। तब कई हफ्तों तक हृदय में एक दूसरी बेचैनी पैदा हुई।–मालूम होता था, चिरकाल से चला आता एक भारी अवलम्ब लुप्त हो रहा है। किन्तु मैंने हमेशा बुद्धि को अपना पथ-प्रदर्शक बनाया था, और कुछ ही समय बाद उन काल्पनिक भ्रान्तियों और भीतियों का खयाल आने से अपने भोलेपन पर हँसी आने लगी।··· अब मुझे डार्विन के विकासवाद की सच्चाई मालूम होने लगी, अब मार्क्सवाद की सच्चाई हृदय और मस्तिष्क में पेंवस्त जान पड़ने लगी।"

इस प्रकार बुद्ध के विचारों के साथ-साथ वैज्ञानिक दृष्टि और मार्क्सवाद की सच्चाई से सन्नद्ध एक नये मनुष्य का जन्म हुआ, जिसे आज हम राहुल सांकृत्यायन के नाम से जानते हैं।

स्वयं राहुल जी ने अपनी 'जीवन यात्रा' के इस चरण को 'पर्येषण' की संज्ञा दी है, जिसका अर्थ है तर्क द्वारा गवेषणा या खोज। यहीं से तिब्बत की उन शोधयात्राओं का सिलसिला शुरू होता है जिनमें राहुल जी को धर्मकीर्ति, असंग, वसुबंधु आदि बौद्ध दार्शनिकों के अप्राप्त अमूल्य ग्रंथों के उद्धार का श्रेय मिला। यही वह काल है जब महायात्री राहुल ने जापान, कोरिया, मंचूरिया, सोवियत भूमि और ईरान की यात्रा की। इसलिए 'मेरी जीवनयात्रा' (2) के इस खंड को 'पर्येषण' के साथ 'पर्यटन' कहना सर्वथा उचित ही है।

'पर्येषण, पर्यटन' का यह दौर 1927 से 1938 तक, लगभग बारह वर्षों तक चलता है। इसी दौर में बकौल राहुल "एक तरह 1927 ई. में ही मेरे साहित्यिक जीवन का आरम्भ होता है।··· यहीं से लंका के सम्बन्ध में धारावाहिक रूप से मैंने कुछ लेख 'सरस्वती' के लिए लिखे।" इसके ठीक बाद 1944 तक लगातार सात वर्ष 'जीवनयात्रा' का वह दौर चलता है जिसे राहुल जी ने 'किसानों-मजदूरों के लिए' कहा है। एक 'प्रतिबद्ध बौद्धिक' के रूपान्तरण का यह चरम शिखर है।

'मेरी जीवनयात्रा' की प्रथम दो जिल्दों का लेखन-कार्य महापण्डित ने इसी शिखर पर पहुँचकर किया है, जो असंदिग्ध रूप से 'जीवन-यात्रा' की पाँचों जिल्दों में अन्यतम हैं। एक तरह से यह कालखंड राहुल जी की सर्जनात्मक प्रतिभा का विस्फोट है, क्योंकि इसी दौरान उन्होंने 'वोल्गा से गंगा', 'सिंह सेनापति' और 'जय यौधेय' जैसी अमर कथाकृतियों की रचना की; 'दर्शन-दिग्दर्शन' जैसा दार्शनिक विश्वकोश तैयार किया; और धर्मकीर्ति के 'प्रमाणवार्तिक' का वृत्ति, भाष्य और टीका के साथ सम्पादन कर अनुसंधान का प्रतिमान स्थापित

किया। इस प्रकार महापण्डित राहुल सांकृत्यायन के रूप में ज्ञान, इच्छा और क्रिया के त्रिरत्न का ऐसा समंजस विग्रह प्रकट हुआ जो वीसवीं शताब्दी के भारत की एक ऐतिहासिक घटना है !

## 2

परन्तु राहुल सांकृत्यायन की 'मेरी जीवनयात्रा' किसी महामानव की सफलता की गाथा नहीं है। इसी पुस्तक के प्रथम भाग में एक जगह राहुल जी ने व्यक्ति-पूजा के विरुद्ध उद्गार व्यक्त करते हुए लिखा है कि "व्यक्ति-पूजा को तोड़ने के लिए मेरा दिल बाज वक्त वैसे ही चुलवुला उठता है, जैसे हाथ में पत्थर लिये छोटे लड़के को मिट्टी के बरतनों को देखकर खन-खन चर-चर करके टूटते बरतन अच्छे मालूम होते हैं। समाज के ढोंग मुझे क्रोधान्ध बना देते हैं। मेरा विश्वास है—या तो ढोंग ही रहेंगे या समाज का अस्तित्व ही। इसलिए समाज के ढोंगों के साथ-साथ अपने व्यक्तित्व को भी चूर-चूर करने में मुझे प्रसन्नता होती। इसके लिए कितने ही लोग मेरे साथ अन्याय भी करते, किन्तु भविष्य के कद्रदानों के सामने यह नगण्य-से होते।"

फिर भी इस विषय में राहुल जी को 'अपनी कलम रोकनी' पड़ी, क्योंकि "उन्हें मित्रों और स्नेहियों के आग्रह का भी पालन करना" था। इस संदर्भ में उन्होंने सामान्य संकेतों की भाषा में सिर्फ इतना ही कहा है कि "यदि लोगों की दृष्टि में गिरने का मुझे डर न होता, यदि स्त्रियों के सामने वोलने-चालने में—विशेषकर प्रेमालाप की दिशा में ले जानेवाले वार्तालाप में—संकोच न होता, तो सिर्फ आदर्श के लिए द्विपाद रहने की अनिवार्यता, या सिर्फ ज्ञान से मैं बच न सकता; क्योंकि काम-वेग खास-खास अवस्था में ज्ञान-विवेक को तिनके के तौर पर बहा ले जाता है। जीवन की दो-चार घटनाएँ हैं, जिनसे मैं इसलिए वच गया, कि काम की सांकेतिक भाषा के प्रयोग से अपरिचित और समझने में सन्देहयुक्त था। इस जीवनी में जीवन के इस अंश पर भी मैं और लिखता…"

इस आत्मस्वीकृति के बावजूद 'मेरी जीवन-यात्रा' में संयोग से ऐसे कुछ प्रसंग आ गए हैं। इन्हीं प्रसंगों में से एक है छोटी मामी का प्रसंग। यह चौदह वर्ष की अवस्था के पूर्व के अनुभव हैं। इस 'स्वच्छ', 'सुंदर', 'कोमल' और 'मधुर' मामी के बारे में राहुल जी ने लिखा है कि "सचमुच यदि उस लड़के (केदार) से पूछा जाता, कि तुम को सिर्फ एक आदमी दुनिया में मिलेगा, चुन लो और हमेशा के लिए निर्जन वन में चले जाओ; तो वह अपनी छोटी मामी को चुनता।" कहने की आवश्यकता नहीं कि "छोटी मामी से उसे असाधारण प्रेम था।" अब इस 'असाधारण प्रेम' का जो भी अर्थ हो।

दूसरा प्रसंग है श्रीलंका का। 1928 का वर्ष। राहुल भद्र उस समय पैंतीस वर्ष के थे। पूरा विवरण स्वयं लेखक के ही शब्दों में :

"विद्यालंकार विहार के बाहर सड़क की दूसरी तरफ एक गृहस्थ का घर था, उसमें एक तरुण कन्या रहती थी। एकाध वार हमारी आँखें चार हुईं।… मेरा हृदय भी उधर आकर्षित हुआ था; क्योंकि वह गोरी और कुछ सुन्दर-सी थी। इसमें भी कोई शक नहीं, कुमारी होने से उसके साथ ब्याह करने में कोई बाधा नहीं हो सकती थी, किन्तु ब्याह का नाम आते ही मेरे रोंगटे खड़े हो जाते, मेरे पर कटकर गिरते-से दिखाई पड़ते। और कन्या-संसर्ग का यह छोड़ दूसरा परिणाम क्या होता ? मैंने दृढ़ता से काम लिया, लेकिन साथ ही दृढ़ता में मेरा स्वाभाविक संकोच और उस लड़की की लज्जाशीलता मुख्यतः सहायक हुई, नहीं तो, उसकी तरफ से मामला आगे बढ़ने पर मेरे लिए बचना मुश्किल होता।"

पूरे विवरण से कुछ ऐसा प्रतीत होता है कि ब्याह का डर ही सबसे बड़ी रोक थी। इसे राहुल जी ने स्पष्ट शब्दों में कहा भी है : "जब तक उड़ान की चाह है, जब तक अपने आदर्श के सहायक साधनों को आदमी जमा नहीं कर सका है, तब तक उसका दोपाया रहना सबसे जरूरी चीज है।" इस कथन से तो यही नतीजा निकलता है कि जब उड़ने की चाह से जी भर जाय और अपने आदर्श के सहायक साधन जमा हो जायँ तो आदमी को चौपाया हो जाना चाहिए। यह निष्कर्ष उतना चौंकानेवाला नहीं, जितना दिलचस्प है महापण्डित

का उस पर अमल !

घर से डर भी और घर की चाह भी : 'मेरी जीवनयात्रा' गोया इन्हीं दोनों छोरों को एक साथ बाहों में बाँध लेने की करुण कोशिश है।

क्या राहुल जी ने अपने मित्रों और स्नेहियों के आग्रह के बावजूद अपनी छवि पर दो-चार खरोंचें नहीं लगाईं ? कहना न होगा कि यदि खरोंच आई भी होगी तो 'छवि' पर ही, 'व्यक्तित्व' तो बहुत बड़ी चीज है ! व्यक्तित्व तो अंदर से चटखता है और उसके कारण भी बहुत आन्तरिक होते हैं ! उन आन्तरिक कारणों का पता लगाने के लिए 'मेरी जीवनयात्रा' को दूसरे ढंग से पढ़ना होगा, जो सम्प्रति सम्भव नहीं है।

कुल मिलाकर राहुल जी की 'मेरी जीवनयात्रा' अन्ततः एक आख्यायिका ही है। तिथियाँ और घटनाएँ वास्तविक होकर भी एक धारावाहिक आख्यान में नियोजित होने की प्रक्रिया में एक अन्य कल्प-सृष्टि का रूप ग्रहण कर लेती हैं। फलतः केदारनाथ पाँड़े का महापण्डित राहुल सांकृत्यायन में रूपान्तरण एक सरल रेखा के समान दिखाई पड़ता है, जबकि उसके जटिल होने की सम्भावना अधिक है !

'मेरी जीवनयात्रा' का आख्यान स्वयं महायात्री राहुल की तरह इतनी तीव्र गति से चलता है कि किसी स्थान पर एक निश्चित अवधि से अधिक टिकना ही नहीं चाहता। राहुल बुद्ध के समान ही 'चरत भिक्खवे' जैसे भिक्षु-धर्म का ही पालन करते दिखाई पड़ते हैं और 'मेरी जीवनयात्रा' उन चरणों का अनुसरण करने के लिए जैसे बाध्य है। इस संचरण में यदि कुछ चीजें छूट गईं तो आश्चर्य नहीं। उदाहरण के लिए प्रकृति ! यहाँ न कोई फूल खिलता है, न कोई चिड़िया बोलती है और न कहीं सूर्य की किरणें बादलों पर अपनी रंगीन कूँचियाँ फेरती हैं। राहुल जी की दिलचस्पी अगर किसी चीज में है तो सिर्फ मनुष्यों में ! प्रत्येक मनुष्य को इतनी बारीकी से देखते हैं कि 'मेरी जीवनयात्रा' हजारों व्यक्तियों के रेखांकन का एक जीता-जागता अलबम बन गई है। ग़ालिब ने तो सत्तर साल की उम्र में सत्तर हजार व्यक्तियों को अपनी नजर से गुजरने का दावा किया था, राहुल ने तो इससे ज्यादा लोगों के साथ रहकर जिन्दगी गुजारी होगी।

वैसे, आदमियों के अलावा पशुओं से भी राहुल जी का लगाव था जिसका सबसे मार्मिक उदाहरण है 'सेङ् टुक्' नामक तिब्बती कुतिया की मौत। उस नन्हीं-सी जान के मरने पर राहुल जी ने लिखा है : "मैंने इतनी मात्रा में और अचानक पीड़ा कभी नहीं अनुभव की थी।··· कितनी ही बार मेरी आँखों से आँसू निकल आए। माता और पिता के मरने पर, तथा मेरे लिए प्राण देनेवाले नाना-नानी के मरने पर भी जो आँखें नहीं पसीजीं, उनमें आज छल-छल आँसू उमड़ आ रहे थे।" यह घटना 1926 की है।

स्पष्ट है कि बुद्ध के अनुयायी त्रिपिटकाचार्य राहुल सांकृत्यायन के अन्तस्तल में प्रचुर करुणा थी। जरूरी नहीं कि वह समय-समय पर आँसू बनकर छलके ही। तुलसीदास के जनक भी 'परम विरागी' कहे जाते थे; किन्तु एक विशेष क्षण में 'मिटी महा मरजाद ग्यान की।' और फिर "लोचन जलु रह लोचन कोना। जैसे परम कृपण कर सोना।" किन्तु लगता है कि 'मेरी जीवनयात्रा' में महापंडित ने मरजाद का ध्यान कुछ ज्यादा ही रखा है और कृपणता में तनिक भी ढील नहीं दी है ! कहीं-कहीं हृदय जरा खुल पड़ा होता तो कुछ हानि न होती। बल्कि कुछ और हृद्य ही होती।

'मेरी जीवनयात्रा' 'जीवनी' के रूप में भले ही न लिखी गई हो, जैसा कि 'प्राक्कथन' में लेखक ने ऐलान किया है, एकदम 'यात्रा' भी तो नहीं है; है तो आखिर 'जीवन-यात्रा' ही–राहुल जी का दिया हुआ एक नया पदबंध ! बहु अर्थगर्भ !

32, शिवालिक अपार्टमेंट्स,
अलकनंदा, नई दिल्ली-110019

# राहुल जी की 'मेरी जीवन-यात्रा'

हिन्दी में आत्मकथा-साहित्य के क्षेत्र में राहुल जी की 'मेरी जीवन-यात्रा' एक अविस्मरणीय कृति है। इसमें लेखक ने अपने जीवन के महत्वपूर्ण क्षणों का विवरण बहुत ही कलात्मक रूप में प्रस्तुत किया है। आत्मकथा या आत्मचरित जीवनी-साहित्य का विकासशील अंग है। यही एक ऐसा माध्यम है जिसमें लेखक अपने विषय में एवं अपने व्यक्तिगत अनुभवों के सम्बन्ध में कहता है। राहुल जी की 'जीवन-कथा' एक पर्यटक की कथा होने के कारण मनोरंजक तथा शिक्षाप्रद, रोमांचकारी तथा उत्साह भरी जीवन-यात्रा है।

राहुल जी ने अपनी जीवन-यात्रा (पाँच भागों) में, जन्म से लेकर तिरसठवाँ वर्ष पूरा करने तक का वर्णन किया है। उन्होंने आत्मचरित के लिए 'जीवन-यात्रा' शब्द का प्रयोग किया है। इस विषय में उनका कथन है–"मैंने अपनी जीवनी न लिखकर 'जीवन-यात्रा' लिखी है, यह क्यों ? अपनी लेखनी द्वारा मैंने उस जगत की भिन्न-भिन्न गतियों और विचित्रताओं को अंकित करने की कोशिश की है, जिसका अनुमान हमारी तीसरी पीढ़ी मुश्किल से करेगी।" (मेरी जीवन-यात्रा-1 की भूमिका)

पंडित जी आगे कहते हैं–"जिस तरह मैंने दूसरे विषयों पर लिखने से पहिले कलम उठाने की कला को बाकायदा नहीं सीखा, उसी तरह जीवनी लिखने की कला में भी मैं अशिक्षित हूँ। बाकायदा शिक्षा का महत्व कम नहीं है, लेकिन मेरा दुर्भाग्य, जो मुझे उसका अवसर नहीं मिला।" (वही, भूमिका) इन पंक्तियों से जाहिर होता है कि राहुल जी कितने विनम्र थे। उनकी शिक्षा-दीक्षा बाकायदा नहीं हुई, इससे उनको अफसोस होता है; किन्तु पूरी जीवन-कथा को पढ़ने से हम समझ सकते हैं, विश्वविद्यालय के डिग्रीधारी न होने पर भी वे कितने बड़े विद्वान थे, कितने बड़े रचनाकार थे। उनमें अहंकार, घमण्ड एवं दिखावा नाम की कोई चीज नहीं थी। राहुल जी की उपरिलिखित स्वोक्ति से स्पष्ट है कि 'मेरी जीवन-यात्रा' आत्मवृत्त मात्र नहीं है, वह उससे कुछ बढ़कर है। वे यायावर थे, और बीसवीं सदी के उन विरले यायावरों में थे जिन्होंने देश-विदेश का पर्यटन कर वहाँ के विषय में प्रामाणिक एवं विस्तृत जानकारी प्रदान की है। उनका यह आत्मचरित एक यायावर का आत्मचरित है और इसीलिए 'मेरी जीवन-यात्रा' जीवनी मात्र नहीं है, जीवन के साथ-साथ एक विराट अनुभव-यात्रा भी है। जीवनीकार केवल अपनी कथा प्रस्तुत करने तक ही सीमित नहीं हैं, वे बाहरी विश्व की विचित्रताओं, विभिन्नताओं को भी अंकित करते चलते हैं।

'मेरी जीवन-यात्रा' एक यायावर साहित्यकार की आत्मकथा है। यह उनके मधुर-कटु जीवन-अनुभवों की रोचक कथा तो है ही, उनके सम्पर्क में आनेवाले व्यक्तियों के सहृदयतापूर्ण चित्र भी इसमें हैं। आत्मकथा का प्रमुख पात्र तो लेखक स्वयं होता है, पर साथ ही वह उन आदमियों के नाम भी अंकित करता जाता है जो उसके घनिष्ठ सम्पर्क में आते हैं। जीवन-यात्रा में घनिष्ठ सम्पर्क में आये व्यक्ति जीवन को मधुर बना देते हैं। उनकी मधुर स्मृतियों को आत्मकथा का लेखक स्वयं अंकित करता है। इस विषय में राहुलजी का आत्मकथन है– "आदमी जीवन-यात्रा में कितने ही सहृदय नर-नारियों से मिलता है, उनसे कितनी ही सहायता और सहानुभूति पाता है··· मैं नहीं समझता, क्यों आदमी की प्रवृत्ति को इतना स्वार्थपूर्ण चित्रित किया जाता है। मैं यह जानता हूँ कि स्वार्थ के पीछे अंधे हो गये आदमी भी मिलते हैं, लेकिन यदि आदमी स्वार्थमय होता, तो किसी की जीवन-यात्रा

में जरा भी माधुर्य न रह जाता। मैं तो जव अपनी जीवन-यात्रा को याद करता हूँ तो हजारों स्नेहपूर्ण चेहरे आँखों के सामने घूमने लगते हैं।" (मेरी जीवन-यात्रा–2)

राहुल जी ने 'मेरी जीवन-यात्रा' में सैकड़ों ऐसे व्यक्तियों के चरित्र का उल्लेख किया है जिनकी स्मृतियों को वे आजीवन सँजोये रहे। ऐसे व्यक्तियों में साहित्यकार, दार्शनिक, राजनीतिज्ञ, पुरातत्ववेत्ता, इतिहासकार, सन्त-साधु-संन्यासी, बौद्ध विद्वान, आर्यसमाज-प्रचारक, समाज-सुधारक, यायावर–सभी क्षेत्रों एवं देश-विदेश के विख्यात व्यक्ति तो हैं ही, जनसाधारण की मधुर स्मृतियों को भी उन्होंने चित्रित किया है। उनकी कहानी कृति 'सतमी के बच्चे' के सभी प्रमुख पात्रों का सम्वन्ध राहुल जी के जीवन के वाल्यकाल अथवा किशोरकाल से है। यदि राहुल जी की 'मेरी जीवन-यात्रा' भाग-1 को पढ़ने के बाद कोई इन कहानियों को पढ़ने बैठे, तो उसे ये कहानियाँ कहानी न लगेंगी, क्योंकि ये सभी पात्र प्रायः उसी भाषा में जीवनी में भी वर्णित हैं। सतमी कौन थी, इसका सही परिचय उनकी जीवन-यात्रा भाग-1 से मिलता है।

राहुल जी ने 'मेरी जीवन-यात्रा' में अपने जीवन का इतिहास स्मृतियों के रूप में ही प्रस्तुत किया है। साथ ही उसके लिए समय-समय पर लिखे गये नोटों एवं डायरियों का भी उपयोग किया है। 'मेरी जीवन-यात्रा' के पहले दो भाग प्रमुखतः स्मृति पर आधारित हैं। इस विषय में लेखक का कथन है–"इन दो महीनों में मैंने 1893 से 1934 ईसवी तक की यात्रा को अपनी स्मृति से कागज पर उतारा।" (भाग-1, प्राक्क्थन)। डायरी और पत्रों का आत्मकथा में स्थान होता है। डायरी के प्रयोग के साथ जहाँ राहुल जी अपनी ओर से व्याख्या करते हैं, वे अंश आत्मकथा के अधिक समीप हैं। 'मेरी जीवन-यात्रा' में सर्वत्र रोचकता है, यह रोचकता लेखक के व्यक्तित्व में है, उनकी यथार्थ और ईमानदारी से की गई अभिव्यक्ति में है, कल्पित बातों में नहीं। यही ईमानदारी आत्मकथा की सत्यता की कसौटी है।

**मेरी जीवन-यात्रा-1 :** आत्मकथा का लेखक आत्म-निरीक्षण एवं आत्म-परीक्षण के साथ अतीत की स्मृतियों को पुनर्जीवित करने का मोह रखता है, साथ ही वह वाहरी विश्व के साथ अपने सम्वन्धों को प्रकट करता है। प्रस्तुत प्रथम भाग को लेखक ने अपने बुजुर्गों के प्रति सम्मान प्रकट करते हुए समर्पित किया है। समर्पण-वाक्य में वे लिखते हैं–

"उन दौड़नेवालों की स्मृति में, जो मुझे आगे वढ़ने का अवसर दे आप पीछे रह गये।"

'मेरी जीवन-यात्रा' (प्रथम भाग) के प्राक्कथन में राहुल जी लिखते हैं–"मेरी जीवन-यात्रा मैंने क्यों लिखी ? मैं बराबर इसे महसूस करता रहा कि ऐसे ही रास्ते से गुजरे हुए दूसरे मुसाफिर यदि अपनी जीवन-यात्रा को लिख गये होते, तो मेरा वहुत लाभ हुआ होता–ज्ञान के ख्याल से ही नहीं–समय के परिमाण में भी। मैं मानता हूँ कि दो जीवन-यात्राएँ बिलकुल एक-सी नहीं हो सकतीं, तो भी इसमें संदेह नहीं कि सभी जीवनों को उसी आन्तरिक और वाह्य विश्व की तरंगों में तैरना पड़ता है।"

राहुल जी के मित्र उनके साहसमय यायावरीय जीवन की कथा को लिख डालने के लिए उन्हें पहले से ही प्रेरित कर रहे थे। इसे लिख डालने का अवसर उनको हजारीबाग जेल में मिला, जव 14 मार्च 1940 में सरकार ने उन्हें हजारीबाग जेल में बंद कर दिया और 29 महीने तक नजरबन्द रहना पड़ा। राहुल जी समय का मूल्य जानते थे। इस बन्दी जीवन के दीर्घ काल का सदुपयोग करने के लिए पुरानी स्मृतियों को कागज पर उतार डालने का उन्होंने निश्चय किया। 16 अप्रैल से उन्होंने लिखना आरम्भ किया और 14 जून तक लिखते गये। इन दो महीनों में उन्होंने जन्म (1893) से लेकर 1934 तक की यात्रा को अपनी स्मृति से कागज पर उतारा। इस प्रसंग में वे कहते हैं–"मुमकिन है, मैं आगे बढ़ते-बढ़ते 1940 तक चला आता, लेकिन 1926 से आगे बढ़ते ही मेरी कलम रुकने लगी–जब साल-साल की डायरी मौजूद है तो सिर्फ स्मृति के सहारे लिखने को मैंने टीक नहीं समझा–मुमकिन है, डायरियों को मिलाने पर बहुत बदलना पड़ता।" (प्राक्कथन)

इस प्रकार हजारीबाग जेल में रहकर उन्होंने एकाग्रचित्तता से अपनी आत्मकथा के इस प्रथम भाग को लिख डाला। 'मेरी जीवन-यात्रा' के प्रथम भाग के कालखण्ड के विस्तृत वर्ण्य-विषय को लेखक ने चार उपखण्डों में विभाजित किया है, और पुस्तक के अन्त में महत्वपूर्ण परिशिष्ट भी दिया है। जीवनी के विभाजित खंडों के अनुसार–प्रथम उपखण्ड : बाल्य (1893-1909), द्वितीय उपखण्ड : तारुण्य (1910-14 ई०), तृतीय उपखण्ड :

नव प्रकाश : (1915-21 ई० ), चतुर्थ उपखण्ड : राजनीति-प्रवेश (1921-27 ई०) है। परिशिष्ट में 1922 की डायरी से कुछ पद्य-गद्य की पक्तियाँ, सांकृत्यायन-वंशवृक्ष का वर्णन है, जिसमें (क) वैदिक काल, (ख) बौद्ध काल, (ग) मध्य काल, (घ) आधुनिक काल के अनुसार ऐतिहासिक विवरण प्रस्तुत किया गया है। विभाजित प्रथम उपखण्ड के बाल्यजीवन के अन्तर्गत अपने आरम्भिक जीवन, पारिवारिक सदस्यों एवं प्रारम्भिक शिक्षा के उल्लेख के अनन्तर लेखक बाल्यकाल में ही यायावरी जीवन के प्रति अपने आकर्षण को व्यक्त करते हैं। विभाजित द्वितीय उपखण्ड में उन्होंने अपने तारुण्य के समय का विस्तृत और रोचक वर्णन करते हुए अपनी यायावरी वृत्ति को आगे बढ़ाया है। इस उपखण्ड में लेखक के दक्षिण भारत के पर्यटन का वर्णन है। वे कभी साधु-संन्यासियों की शरण लेते हैं और कभी किसी मठ या आश्रम में निवास करते हैं। आर्यसमाज के सम्पर्क में आकर उन्हें जो नवप्रकाश प्राप्त होता है, उसका वर्णन विभाजित तृतीय उपखण्ड में लेखक ने किया है। चतुर्थ विभाजित उपखण्ड के अनुसार राहुल जी गाँधी जी के द्वारा चलायें हुए असहयोग-आन्दोलन में भाग लेने राजनीति में प्रवेश करते हैं। यहाँ से अब उनका तूफ़ानी जीवन आरम्भ होता है। राजनीति में रहते हुए भी वे समाजसेवी के रूप में बाढ़-पीड़ितों की सहायता करते हैं और उन्हें बक्सर जेल में छह मास के लिए बन्द कर दिया जाता है। फिर जिला कांग्रेस के मंत्री बनते हैं। पर उनकी यायावरी वृत्ति उन्हें प्रथम नेपाल-भ्रमण में भेज देती है। लौटने पर उनको सरकार की ओर से वारंट मिलता है और वे हजारीबाग जेल में भेज दिये जाते हैं। जेल से 2 वर्ष बाद मुक्त होकर जब बाहरी दुनिया में आते हैं, तब उन्हें राजनीति में शिथिलता दिखलाई पड़ती है और 1926 में हिमालय की सैर करने निकल पड़ते हैं। उसके बाद जिला कांग्रेस की कौंसिल में काम करने लगते हैं। तूफ़ानी जीवन उनको आगे और आगे बढ़ने के लिए प्रेरित करता है।

अपनी जीवन-यात्रा के प्रथम भाग से ही राहुल जी ने सर्वत्र अपनी ईमानदारी से अपने गुण-दोषों का उद्‌घाटन किया है। प्रथम विवाह के सम्बन्ध में उन्होंने अपने स्पष्ट विचार अंकित किये हैं। इस प्रसंग में एक ओर उनके निर्भीक, क्रांतिकारी व्यक्तित्व का संकेत मिलता है, तो दूसरी ओर प्रथम पत्नी के परित्याग का यथार्थ एवं सत्य वर्णन भी।

आर्यसमाज एवं भाई मौलवी महेशप्रसाद के सम्पर्क ने राहुल जी को तारुण्य में नवप्रकाश प्रदान किया। इस विषय में वे लिखते हैं—"यहाँ आगरा में भाई साहव के सम्पर्क में आने पर मालूम हुआ, जैसे आदमी अँधेरी कोठरी से निकलकर सूर्य की रोशनी में रख दिया जावे।" (प्रथम भाग)

इसी प्रकार हिमालय की अपनी प्रथम यात्रा के विषय में राहुल जी लिखते हैं—"हिमालय की इस यात्रा का वर्णन मानस-पटल पर अंकित सिर्फ उन प्रतिबिम्बों के आधार पर कर रहा हूँ जो आज से तीस वर्ष पहिले पड़े थे।" (प्रथम भाग) प्रस्तुत भाग में उन्होंने अपने पिता श्री गोबर्धन पाण्डे का भी बहुत अच्छा चरित्र-चित्रण किया है। घनिष्ठ मित्रों के चरित्रांकन में उन्होंने उदारता से काम लिया है।

भारत की राजनीति के ऐतिहासिक वातावरण का जायजा लेने के लिए भी यह प्रथम भाग पठनीय है। 1918-19 के चम्पारन-आन्दोलन, रोलट एक्ट तथा मार्शल लॉ के वर्णन द्वारा भारतीय जनता की राजनीतिक चेतना का वे उल्लेख करते हैं।

जीवन-यात्रा के इस प्रथम भाग के अनुसार राहुल जी मुख्यतः भारत में ही रहे। बस, विदेश के नाम पर उन्होंने नेपाल की यात्रा की और वहाँ के कई प्रभावशाली लोगों से मिले। इसी भाग में उन्होंने सतमी और उसके बच्चों की मार्मिक कथा सुनाई है। उनकी प्रथम उड़ान के सम्बन्ध में बहुत ही दिलचस्प बयान मिलता है। उस समय पहली बार किशोर आँखों से देखे हुए विशाल कलकत्ता नगर का रोचक वर्णन उन्होंने किया है।

कलकत्ता की दूसरी उड़ान में उन्होंने प्रसाद जी के प्रसिद्ध खानदान 'सुंघनी साहु' की दुकान में काम किया था। काम क्या था, किस तरह उसे करते थे, इसका विशद वर्णन उन्होंने किया है। इसके माध्यम से हमें जयशंकर प्रसाद के खानदान का इतिहास भी प्राप्त हो जाता है। इसी भाग में राहुल जी पर वैराग्य का भूत सवार हो जाता है। आर्यसमाज ने राहुल जी के जीवन की दिशा ही बदल दी थी।

**मेरी जीवन-यात्रा-2 :** इसमें राहुल जी ने अपने गतिशील जीवन के 1929 से 1944 तक के कालखण्ड का चित्रण किया है। इस द्वितीय भाग को लिखने के सम्बन्ध में राहुल जी कहते हैं—"मैं आशा नहीं करता था कि

दूसरे भाग के लिखने के लिए समीप भविष्य में अपनी कलम को उठा सकूँगा। रूस की तीसरी यात्रा के लिए मैं तैयार बैठा हूँ, सिर्फ ईरान सरकार की आज्ञा आने की देर है। लड़ाई से पहिले ऐसी आज्ञा या 'वीसा' लेना सिर्फ एक घंटे की बात थी, लेकिन आज दरख्वास्त दियें पाँचवाँ महीना बीत रहा है, पर अभी पता नहीं, वह कब मिलेगा। मैंने इस प्रतीक्षा के समय को अगला भाग लिखने में लगाना पसन्द किया है।" (प्रथम भाग का प्राक्कथन) इसी प्रसंग में वे आगे कहते हैं–"मेरी जीवन-यात्रा–इसे 1940 में लिखना शुरू किया था, लेकिन डायरियों के न होने से आगे दिक्कत पड़ने लगी, और उसे वहीं छोड़ देना पड़ा। इस वक्त फिर समय मिला। 29 अगस्त (1944) क्या, आज (29 सितम्बर ) भी ईरानी वीसे का कहीं पता नहीं है, इसलिए (प्रयाग में) सत्यनारायण जी ने फिर कलम पकड़ी और मैंने बोलना शुरू किया। जीवन-यात्रा का आज (28 सितम्बर 1944 ) तक का भाग भी अब आपके सामने है।" ('मेरी जीवन-यात्रा' भाग-2, 1944 का प्रसंग)

प्रस्तुत द्वितीय भाग में जो 19 वर्ष के कालखण्ड का विवरण दिया गया है, उसमें पर्यटक राहुल जी का जीवन मुखरित है। इसके अन्तर्गत उनकी लंका-यात्रा (1927), नेपाल में अज्ञातवास (1927-28), तिब्बत में सवा वर्ष की प्रथम यात्रा (1929-30), लंका में दूसरी बार (1930), लंका में तीसरी बार (1931-32), यूरोप-यात्रा (1932-33), द्वितीय लद्दाख-यात्रा (1933), द्वितीय तिब्बत-यात्रा (1934 ), जापान-यात्रा (1935 ), कोरिया-मंचूरिया की यात्रा (1935 ), सोवियत भूमि की प्रथम झाँकी (1935), ईरान-यात्रा (1935 ), तिब्बत में तीसरी बार (1936), ईरान की दूसरी यात्रा (1937), सोवियत भूमि की दूसरी यात्रा (1937), अफगानिस्तान की यात्रा (1938 ), तिब्बत में चौथी बार (1938 ) और सोवियत भूमि की तीसरी यात्रा के लिए प्रस्थान (1944 ) तक का यात्रा-वर्णन है।

यात्राओं के अतिरिक्त प्रस्तुत भाग में यायावर लेखक के भारत में सत्याग्रह में भाग लेना, बड़ौदा के ऐतिहासिक सम्मेलन में भाग लेना, पटना और प्रयाग में रहकर काम करना, उनके गुरुतुल्य मित्र जायसवाल जी की मृत्यु की मार्मिक घटना का वर्णन भी हम पढ़ते हैं। इसके अतिरिक्त राहुल जी के प्रभावशाली राजनीतिक स्वरूप की विकास-यात्रा से भी पाठकों का परिचय हो जाता है। 12 वर्ष अपनी यात्राओं तथा अध्ययन-चिन्तन-मनन में व्यतीत करने के बाद वे भारतीय राजनीति को पूर्णतः समर्पित हो जाते हैं। इसके लिए वे परिस्थितियों का अध्ययन करते हैं। किसान संघर्ष (1939 ), प्रसिद्ध अमवारी सत्याग्रह (जहाँ उनका सिर फूटा), जेल में नजरबन्द, जेल में ही पहली भूख हड़ताल, हाथ में हथकड़ी पहनना, जेल की सजा पाना, इसी बीच जेल से निकलकर छितौली किसान-सत्याग्रह में भाग लेना, फिर दूसरी बार हजारीबाग जेल में 19 दिन की भूख हड़ताल, जेल से छूटकर बम्बई आकर एक नये जीवन में प्रवेश, कम्युनिस्ट पार्टी का मेम्बर बनना, किसान-सम्मेलन के सभापति के रूप में काम करना, फिर 29 महीने के लिए जेल की सजा पाना, पहले हजारीबाग जेल में तत्पश्चात देवली डिटेन्शन कैम्प में नजरबंद, कैदियों की स्थिति सुधारने हेतु जेल में भूख हड़ताल, फिर हजारीबाग जेल में जाना, उसके बाद बन्दीजीवन से मुक्त होना आदि–उनके राजनीतिक जीवन से सम्बद्ध सम्पूर्ण एवं क्रमबद्ध विवरण प्रस्तुत भाग में उपलब्ध होता है।

बन्दी जीवन से मुक्त होकर राहुल जी किसी एक स्थान में चुपचाप बैठे नहीं रहते। वे सारे भारत के राजनीतिक माहौल को देखते, अनुभव करते विभिन्न स्थानों का भ्रमण करते हैं। चौंतीस साल बाद (1944 में) अपने जन्मग्राम पन्दहा, कनैला (आजमगढ़) भी जाते हैं। यहाँ से वे उत्तराखंड की यात्रा पर जाते हैं। फिर कलम हाथ में लेकर कई एक ग्रन्थों की रचना करते हैं। उनका स्वदेश के विभिन्न स्थानों में भ्रमण करना भी साथ-साथ चलता है। जब रूस के परिवार से सम्पर्क होता है तो वहाँ जाने के लिए उत्सुक हो जाते हैं, परन्तु पासपोर्ट और वीसा का चक्कर तुरन्त निकलने नहीं देता। प्रतीक्षा की घड़ियों में वे देश का भ्रमण-निरीक्षण करते हैं। आन्ध्र प्रदेश किसान सम्मेलन में किसानों के प्रतिनिधि के रूप में भाग लेते हैं।

आन्ध्र प्रदेश के ऐतिहासिक स्थानों, मंदिरों, गाँवों को देखने जाते हैं, वहाँ के निवासियों-जनजातियों की सामाजिक-आर्थिक अवस्था के सम्बन्ध में गवेषणा करते हैं। उसके बाद राहुल जी दक्षिण के केरल तथा कर्नाटक प्रदेश में जाते हैं। वहाँ के मलाबारी गाँव में जाकर नम्बूतरी ब्राह्मण तथा अन्य जातियों की सामाजिक और आर्थिक स्थिति का अध्ययन करते हैं। इन सारे स्थानों-गाँवों का भ्रमण करके जब बम्बई लौटते हैं, तब वीसा अब तक न मिलने से क्षुब्ध हो जाते हैं। फिर प्रयाग लौटकर अपनी महत्वपूर्ण कृतियों–जय यौधेय, भागो

नहीं : दुनिया को बदलो, मेरी जीवन-यात्रा-2 आदि को लिखकर समाप्त कर देते हैं। उसके बाद सितम्बर 1944 में सोवियत भूमि की तीसरी यात्रा के लिए प्रस्थान करते हैं।

इस विषय-विवरणी से ही हमें प्रतीत होता है कि 1937 से 1944 के बीच राहुल जी के तूफानी जीवन की यात्रा कितनी वेगपूर्ण, साहसिक तथा उपयोगी रही है। इसी कालखण्ड में हम राहुल जी के जीवन में वैचारिक परिवर्तन होते देखते हैं। आर्यसमाज के बाद वे बौद्धधर्म की ओर झुकते हैं, फिर साम्यवाद के कट्टर समर्थक तथा बाद में कम्युनिस्ट पार्टी के एक कर्मठ सदस्य के रूप में हमारे सामने आते हैं। यहाँ हमें उनके क्रान्तिकारी रूप के दर्शन होते हैं।

प्रस्तुत भाग में वे मार्क्सवाद के विषय में अपनी सोच का परिचय देते हुए लिखते हैं—"अहसयोग के समय भी मैं जिस स्वराज्य की कल्पना करता था, वह काले सेठों और बाबुओं का राज नहीं था, वह राज था किसानों और मजदूरों का। मार्क्सवाद के अध्ययन ने मुझे बतला दिया कि क्रान्ति करनेवाले हाथ हैं वही मजदूर-किसान।" (मेरी जीवन-यात्रा-2)

कम्युनिस्ट पार्टी-प्रवेश के सम्बन्ध में राहुल जी बतलाते हैं—"...रूस में मजदूरों-किसानों की क्रान्ति इसीलिए सफल हुई कि यहाँ बोल्शेविक पार्टी—कम्युनिस्ट पार्टी—मजदूरों-किसानों के संघर्ष का संचालन कर रही थी। मुझे मालूम हुआ था कि हिन्दुस्तान में भी साम्यवादी हैं, लेकिन अभी तक मुझे उनके सम्पर्क में आने का मौका नहीं मिला था। इस बात का निर्णय 21 साल पहिले ही हो गया था कि कौन-सा पथ मेरा होगा।" (वही, भाग-2)

कालान्तर में बिहार में वे किसानों की समस्याओं को लेकर सक्रिय राजनीति में कूद पड़े। फलस्वरूप उन्हें लाठियाँ खानी पड़ीं और जेल की यातनाएँ सहनी पड़ीं। 1939 में बिहार प्रांतीय कम्युनिस्ट पार्टी के संस्थापक सदस्यों में राहुल जी भी थे।

धार्मिक मत-परिवर्तन करते हुए जब राहुल जी का बौद्ध धर्म की ओर झुकाव होने लगता है, तब वह आत्म-विश्लेषण करते हुए सोचने लगते हैं कि वे बुद्ध की ओर क्यों आकृष्ट हो रहे हैं। इस प्रसंग में वे कहते हैं—"(लंका में) मैं अकेला घूमना चाहता था और अक्सर अकेला रहता। उस वक्त मेरा अन्तर्द्वन्द्व इतना तीव्र होता कि बाज वक्त मुझे डर लगता, कहीं आगे-पीछे से आनेवाली ट्रेन को देखना न भूल जाऊँ। ... ईश्वर और बुद्ध साथ नहीं रह सकते, यह साफ हो गया और यह भी स्पष्ट मालूम होने लगा कि ईश्वर सिर्फ काल्पनिक चीज है, बुद्ध यथार्थ वक्ता। तब कई हफ्तों तक हृदय में एक दूसरी बेचैनी पैदा हुई। मालूम होता था—चिरकाल से चला आ रहा एक भारी अवलम्ब लुप्त हो रहा है।" (मेरी जीवन-यात्रा-2)

प्रस्तुत जीवनी खण्ड में राहुल जी ने यत्र-तत्र अपनी साहित्य-यात्रा का भी उल्लेख किया है। 1939 से 1944 तक उन्होंने कई महत्वपूर्ण पुस्तकें लिखीं। इनमें वोल्गा से गंगा, सिंह सेनापति, जय यौधेय, नये भारत के नये नेता, मेरी जीवन-यात्रा (भाग 1 एवं 2), दर्शन-दिग्दर्शन, मानव-समाज, वैज्ञानिक भौतिकवाद, बौद्धदर्शन आदि अत्यन्त महत्वपूर्ण पुस्तकें हैं। 'वोल्गा से गंगा' और 'सिंह सेनापति' पुस्तक के प्रकाशित हो जाने पर भारत के धर्मान्ध-कट्टर प्रतिक्रियावादी लोगों ने खूब बावेला मचाया था। इन सब कटु आलोचकों के सम्बन्ध में राहुल जी ने बहुत कड़े शब्दों में लिखा है। यहाँ पर लेखक की प्रखरता एवं उग्रता दर्शनीय है। इस प्रकार राहुल जी ने सर्वत्र ईमानदारी से अपने जीवन-विषयक तथ्यों को व्यक्त किया है।

1940-43 के समय जब राहुल जी हजारीबाग और देवली डिटेंशन कैम्प में थे, अपने साथ के राजबन्दियों में राजनीतिक चेतना के अभाव के विषय में लिखते हैं—"अधिकांश शिक्षित लोगों का पाठ-पूजा और धार्मिक ग्रन्थों के अध्ययन में समय लगाना यह बतलाता था कि हमारे साथी राजनीति को कितनी हल्की दृष्टि से देखते थे। वे शायद समझते थे कि स्वराज्य तो आ ही जायेगा, फिर इस लोक की चिन्ता समाप्त हो जायेगी, इसलिए हम परलोक के लिए भी कुछ सम्बल तैयार क्यों न कर लें।" (मेरी जीवन-यात्रा-2)

राहुल जी की जीवन-यात्रा में भारत के स्वाधीनता-संग्राम, द्वितीय महायुद्ध की विभीषिका, किसानों की अवस्था आदि का जो ऐतिहासिक एवं यथार्थ चित्रण हुआ है, उससे नई पीढ़ी के जिज्ञासु पाठकों को अपने देश तथा विदेश के बारे में बहुत सारी जानकारी प्राप्त हो सकती है।

**मेरी जीवन-यात्रा-3 :** जीवन-यात्रा का यह कालखण्ड 'रूस में पच्चीस मास' के नाम से 1952 में बीकानेर

से प्रकाशित हुआ था। बाद में इसे राहुल जी की जीवन-यात्रा के तृतीय भाग के रूप में प्रकाशित किया गया। यद्यपि इस भाग का कालखण्ड 25 मास ही है, किन्तु विषय-वस्तु एवं प्रस्तुति में व्यापकता तथा विस्तार होने के कारण इसको 'जीवन-यात्रा' का नाम देना ही उचित प्रतीत हुआ। इसमें मुख्य रूप से लेखक के सोवियत देश में निवास का विवरण है।

राहुल जी 1944 के अक्तूबर महीने में रूस के लिए भारत से प्रस्थान करते हैं। पहले वे काबुल होते हुए ईरान में प्रवेश करते हैं। साथियों ने उनको मदद दी और खुद की कमाई, रायल्टी के पैसे, भी उनके पास थी। किन्तु ईरान में उनको 7 महीने तक अटकना पड़ा, क्योंकि उन्हें सोवियत वीसा शीघ्र नहीं मिला। स्वभाव के अनुसार राहुल जी इस दीर्घ कालखण्ड को ईरानी इतिहास, सभ्यता, साहित्य तथा संस्कृति के अध्ययन में लगा देते हैं। फ़ारसी के भी ज्ञाता होने के कारण ईरानी इतिहास के लिए स्रोत-सामग्री का मूल रूप में संग्रह करने में उनको कोई कठिनाई नहीं होती।

तेहरान में रहकर वे सोचते हैं—"दस-पाँच दिन तेहरान में रहना होगा, जिसके लिए 25 पौंड पर्याप्त होंगे, फिर तो वीसा लेकर सोवियत-भूमि में चल देना है, जहाँ लेनिनग्राद विश्वविद्यालय में संस्कृत की प्रोफेसरी प्रतीक्षा कर रही है। किन्तु इस प्रतीक्षा का लाभ हिन्दी के पाठकों को मिल रहा है।" लेखक ने ईरान के सम्बन्ध में जिस बारीकी से लिखा है, इतना और कौन लिख सकता था। तेहरान-निवास के दौरान वे एक-दो ईरानी परिवारों के साथ रहे। उनके रीति-रिवाज, खान-पान, व्यवहार, स्त्रियों के आचरण आदि का उन्होंने सूक्ष्म निरीक्षण किया। यद्यपि परदेश में इतने लम्बे समय तक बिना पैसे के खाली हाथ रहने में उनको काफी कठिनाई होती है, पर ईरानी परिवार के सौहार्द्र और मित्रता के कारण उनको यह कठिनाई मामूली लगती है। तेहरान में लेखक 1944 के जाड़ों में पहुँचे थे और नवम्बर 1944 से 2 जून 1945 तक वहीं रहते हैं। राहुल जी के शब्दों में—"सोवियत वीसा तभी मिला, जब यूरोप में युद्ध समाप्त हो गया, और जर्मनी ने हथियार डाल दिये, लेकिन इस सात महीने की प्रतीक्षा को बिल्कुल बेकार भी नहीं कहा जा सकता।" प्रतीक्षा की इन घड़ियों में उनको तेहरान के भूगोल, राजवंश के इतिहास आदि को जानने का अवसर मिलता है। साथ ही यहाँ के सामाजिक अनुष्ठान—शादी-ब्याह को भी वे नजदीक से जिज्ञासु दृष्टि से देखते हैं। कई विचित्र किन्तु अच्छे व्यक्तियों के सम्पर्क में भी आते हैं। विशेषकर ईरानी स्त्रियों को नजदीक से देखते हैं, उनके स्वभाव तथा घरेलू एवं सामाजिक रूप को देखते हैं। इसी बीच लेखक बीमार भी पड़ते हैं, किन्तु ईरानी परिवार की सेवा से वे स्वस्थ हो जाते हैं। यहाँ लोगों के सौहार्द्र का वे आत्मीय वर्णन प्रस्तुत करते हैं। पुस्तक में उन्होंने ईरानी ब्याह और गीतों का भी रोचक वर्णन प्रस्तुत किया है।

वीसा मिल जाने के बाद राहुल जी सोवियत भूमि में प्रवेश करते हैं और लेनिनग्राद पहुँच जाते हैं। परिवार से मिलते हैं और लेनिनग्राद विश्वविद्यालय में प्रोफेसरी का काम आरम्भ करते हैं। उसके बाद का विवरण सोवियत समाज, सभ्यता, व्यवहार, राजनीति आदि मुख्य विषयों पर प्रकाश डालता है। लेखक के इस वर्णन से तत्कालीन सोवियत जनजीवन के विभिन्न पक्ष सामने आते हैं। यात्रा में लेनिनग्राद से गुजरते हुए उन्होंने वहाँ के असंख्य नागरिकों के त्याग, बलिदान, शूर-वीरता और साहस की भरपूर प्रशंसा की है। द्वितीय महायुद्ध में हिटलर की सेना ने इस प्रदेश के कुछ अंश को ध्वस्त कर दिया था। सोवियत लालसेना और अन्य स्त्री-पुरुषों ने अपनी जान की बाजी लगाकर अपने देश की रक्षा की।

द्वितीय विश्वयुद्ध की विभीषिका से गुजरने के बाद सोवियत समाज कई अभावों को सहते हुए संघर्ष कर रहा था। कुछ लोग अन्य पश्चिमी देशों की तुलना में रूस को बहुत पिछड़ा कहकर उसका मजाक उड़ाते थे। इस सम्बन्ध में राहुल जी लिखते हैं—"मुझे तो सोवियत (देश) सादगी का प्रतीक लगा।"

मास्को और लेनिनग्राद में रहते राहुल जी इन स्थानों का सूक्ष्म अध्ययन करते हैं। उनका ध्यान इस बात की ओर अधिक जाता है कि क्रान्ति से पहले के अनेक विशाल राजप्रासाद, सुन्दर उद्यान, कला-केन्द्र आदि जो केवल रईसों और राजपरिवार के सदस्यों के उपयोग के लिए थे, वही अब जनसाधारण के लिए खुल गये थे।

लेनिनग्राद में लेखक पूरे दो साल रहते हैं। इस कालखण्ड में उन्होंने वहाँ के प्राचीन और आधुनिक इतिहास का अध्ययन किया। लेनिन के नेतृत्व में हुए सोवियत की काया-पलट पर उनका विशेष ध्यान जाता है। इस

